अर्थ—संसार के अल्पसुखों को शाश्वत समझकर मैंने जैनधर्मको ग्रहण न करके उसका अबतक तिरस्कार किया है। और क्षणिक स्त्री-सुखका स्मरण कर मैं मोक्ष लक्ष्मीके सुख को भूल गया। मेरे समान मूर्ख और कौन है। अब मैं इन्द्रियोंके सुखोंको भूल कर शाश्वत मोक्ष-लक्ष्मी के सुख में लीन हूंगा ॥२३७॥

श्रीवारिषेण मुनियिं
दीवरदन धर्म मेनगे दोरेकोंडुदु स- ।
द्भावदिने नगद रिंदं
भाविसुवोडे वारिषेणमुनिपने देवं ॥२३८॥

अर्थ—वारिषेण मुनि के द्वारा आज मुझे जो सद्धर्म की प्राप्ति हुई है और सद्धर्म की प्राप्ति के लिये प्रयत्न करके उन्होंने मुझे सन्मार्ग पर लगाया है। वास्तव में वे मेरे लिए देव हैं। इस प्रकार विचार कर वह सद्धर्म के पालन में सावधान हो गया ॥२३८॥

एंदु तन्न मुन्निन निर्बुद्धियुमं मिथ्यात्वद तीव्रतेयुमं वात्सल्यरत्नाकरन माडिदुपकारमुमं नेनेदु विस्मयं बट्टु शुद्धहृदयानुगागि सकलागमंगळं नोडि तप-दोळुत्तरोत्तरं नेगळदु समाधिविधियिं मुडिपि देवगति वडेदनित्तल् । वारिषेण मुनींद्रनु पुष्पदाडन मुन्निनहीनबुद्धिगं बळिक माद सुबुद्धिगं चोद्यंबट्टु तन्नोळितेंदं) ॥२३९॥

अर्थ—पहले का निर्बुद्धि-भाव और मिथ्यात्व का तीव्र उदय दूर करनेके लिए वात्सल्य-रत्नाकर वारिषेण मुनि के उपकार को स्मरण करते हुए पुष्पडाल का हृदय शुद्ध होगया। उसने सम्पूर्ण आगम का मनन किया और उत्तरोत्तर तपस्यामें लवलीन होकर वह अन्त में समाधि विधि से शरीर को छोड़ कर देवगति को प्राप्त हुआ।

वारिषेण मुनि पुष्पडालकी पहलेकी हीन बुद्धिको, पश्चात् सुबुद्धि की भावनाको देखकर आश्चर्य-चकित होकर मन में इस प्रकार कहने लगे—॥२३९॥

पिरिदप्प मुगिल मरेयोळ्
खरकरनुं बेळगलारनेंतंते मद्धा- ।

दुरितोदयमदिंद रिप-
नैरसं सद्धर्म मप्पुदं भाविसियोळ् ॥२४०॥

अर्थ—बादलों के आवरण से चन्द्रमा एक दम काला पड़ जाता है, अमावस्या बीतने पर चन्द्रमा का प्रकाश धीरे-धीरे बढ़ता जाता है। इसी प्रकार जब तक अनादि मिथ्यात्व का आवरण रहता है, तब तक आत्म-प्रकाश नहीं होता। किन्तु सद्धर्म द्वारा मिथ्यात्व का आवरण जैसे-जैसे हटता जाता है, वैसे-वैसे ही सद्धर्म की ओर रुचि बढ़ती जाती है और आत्म-प्रकाश धीरे-धीरे बढ़ता जाता है ॥२४०॥

मेक्केय कायगळ् मोदलोळ् कैपेयप्पुवु कडेयोळ् रुचियप्पुवंते केलंबर् मोदलोळ् पोल्लर् कडेयोळोळ्ळिदरप्परब्बु मोदलिदं कडेवरमिनिदंते केलंबरायंत मोळ्ळिदर् अशोकेमोदलाद वृक्षदेलेगळ् मोदलोळ् मृदुपुवु कडेयोळतरगेलेगळप्पुवंते केलंबमोद लोळ्ळिदरप्पकडेयोळ् पोल्लरप्परेंदु मनुष्यर परिणाममं भाविसि गुरुगळाज्ञे यिंदेकविहारि यागिपन्निर्ते अद तपदोळं नेगळदु कडेयोळसंन्यसनसमाधियिं मुडिपि सर्वार्थसिद्धियोळ् मूवत्तमूरु सागरोपमायुष्यमनोडेयनागि पुट्टिद नदरिं स्थितिकरणद (फलं केवलमल्लेंदु गणधर स्वामिगळ् पेळवुदु) ॥२४१॥

अर्थ—खीरा पहले ऊपरी भागसे कडुआ रहता है, बादमें (नीचे) मीठा होता जाता है। इसी प्रकार मिथ्यात्व के उदय से जीव को सद्धर्म की रुचि नहीं होती। जब मिथ्यात्व दूर हो जाता है, तब आत्म-विशुद्धि होती है। गन्ना पहले नीरस रहता है, बाद में वह मीठा हो जाता है। इसी प्रकार मिथ्यात्व के उदय से जीव को जिनेन्द्र के मार्ग की प्रतीत नहीं होती, बाद में गुरु के उपदेश से उसी मार्ग में रुचि उत्पन्न हो जाती है। जैसे अशोक वृक्ष के पत्ते प्रारम्भ में कोमल होते हैं, बाद में वे कड़े होते जाते हैं, इसी प्रकार कुछ लोग पहले भद्र-परिणामी प्रतीत होते हैं। परन्तु पश्चात् पापके उदय से वे दूसरेके परिणामों को बिगाड़ने वाले हो जाते हैं। पहले पुष्पडालके मिथ्यात्वका तीव्र उदय था, अतः उसे सद्धर्ममें रुचि नहीं थी। वारिषेणने जब मिथ्यात्व छुड़ाकर उसको सन्मार्गमें लगाया तो उसको सद्गतिमें

पहुँचा दिया । इसी प्रकार यदि कोई व्यक्ति चारित्र मोहनीय कर्म के उदय होने के कारण धर्म-साधन से विचलित होवे तो उसे सद्धर्म पर लगाना साधर्मी भाइयों का कर्तव्य है ।

तत्पश्चात् वारिषेणकुमार अपने गुरु की आज्ञा से अकेले विहार करने लगे और बारह प्रकारके तपोंका आचरण करने लगे अन्तमें उन्होंने समाधिसहित शरीरका त्याग किया और सर्वार्थसिद्धि में तेतीस सागर की आयु वाले महर्द्धिक देव हुए । इस तरह मनुष्य-भव धारण करके मनुष्य को सदा स्थितिकरण अंग की भावना करनी चाहिए ।

इस प्रकार गौतम स्वामी ने स्थितिकरण की कथा और उसका फल श्रेणिक राजा को सुनाया ।।२४१।।

क्षितिपूज्यं वाग्विळासं सुकविजन मनोरंजनं जैनवाक्या
मृततृप्तं वाग्वधूवल्लभनघकुलविद्रावणं केळदु चित्तो- ।
न्नतियिं त्रैविद्य चक्रेश्वरविमल-पदांभोज-भृंगंकवींद्र-
स्तुतनिर्द लीलेयिंद सुकविजनमनः-पद्मिनीराजहंसं ।।२४२।।

अर्थ—जगत्पूज्य, वाग्विलास, सुकविजन-मनोरंजक, जैनवाक्यामृतसे तृप्त, वाग्वधूवल्लभ, पापसमूह को नाशक कथा को चित्त की उन्नति से त्रैविद्य-चक्रेश्वर के निर्मल चरण कमलों के भौंरे, कवीन्द्रों द्वारा स्तुत्य, सुकविजनमन-पद्मिनी राजहंसने कहा । यह कथा भव्यजनों के हृदय में सदा बनी रहे ।।२४२।।

इदु निखिलदिविजपरि-वृढमकुट-तट-घटितमणि-गण-विलुळित-किरण
चुंबनीय-परम-जिन-चरण-युगळ-सरसिरुहमत्तमधुकर
निरुपमसहज-कविजनपयः-पयोधि-हिमकर
नुतभावयुत-दिगंबरदास-नूत्न कविता-
विळास श्रीमन्नसेनदेव विरचित
मप्प धर्मामृतदोळ् दर्शन-
षष्ठांग-व्यावर्णनं
सप्तमाश्वासं

निखिल-दिविज-परिवृढ-मुकुट-तट-घटित-मणि-गण-ललित-किरण-
चुम्बित-परम-जिन-चरण-युगल-सरसिज-मत्त-मधुकर-
निरुपम-सहज-कविजन-पयः-पयोधि-हिमकरनुत-
भावयुत-दिगम्बरदास-नूतन-कविता-विलास
श्री मन्नयसेनाचार्य-विरचित धर्मामृत में
सम्यक्दर्शन के छठे अंगके वर्णन में
सप्तम-आश्वास समाप्त
हुआ ।



## स्वाध्यायः परमं तपः

स्वाध्याय करना परम तप है।

क्योंकि शास्त्रों का स्वाध्याय करने से आत्मा का अज्ञान अन्धकार दूर होता है। मोह अन्धकार कम होता है। सद्गुणों को ग्रहण करने में प्रवृत्ति होती है। दुर्व्यसन और पाप कार्यों को त्याग देने की भावना हृदय में जाग्रत होती है। इस तरह आत्म-कल्याण का मूल कारण शास्त्र-स्वाध्याय है।

सब से प्रथम प्रथमानुयोग के कथा ग्रन्थों का स्वाध्याय करना चाहिए। प्रथमानुयोग के कथा-ग्रन्थों के स्वाध्याय से जहां स्वाध्याय में रुचि उत्पन्न होती है, उसी के साथ आत्म-हितकारी हित-उपदेश भी मिलता है और यथा-स्थान अन्य अनुयोगों का रहस्य भी ज्ञात होता जाता है। इसी कारण इस कथा-अनुयोग का नाम 'प्रथम-अनुयोग' रक्खा गया है।

सम्राट् प्रेस, पहाड़ी, धीरज देहली।